षाणांशिखिनांतथा ॥ ७३ ॥ मत्स्याजद्विजशंखानांप्रियङ्गू-
नांघृतस्यच । रोचिष्कादर्शसिद्धानांरोचनायाश्चदर्शनम् ॥ ७४ ॥

तथा जीवन्तीशाक, जीवक, सफेद सरसों अथवा सारस पक्षी, चकोर चातक, हंस, शतपत्र ( खुटकबडहिया पक्षी, या गुलाबके फूल अथवा शतपत्री कमल ) नीलकण्ठ, मोर, मछली बकरी, श्वेतवस्त्रोंको धारणकिये ब्राह्मण, शंख, प्रियंगु, घृत, नमक, दर्पण, सिद्ध, गोरोचन इनका दर्शन होना रोगीको आरोग्य करनेवाला शुभ लक्षण जानना ॥ ७३ ॥ ७४ ॥

गन्धःसुरभिवर्णश्चसुशुक्लोमधुरोरसः । मृगपक्षिमनुष्याणांप्रशस्ता-
श्चगिरःशुभाः ॥ ७५ ॥ छत्रध्वजपताकानामुत्क्षेपणमभिष्टुतिः ।
भेरीमृदङ्गशंखानांशब्दाःपुण्याहनिस्वनाः ॥ ७६ ॥ वेदाध्ययनश-
ब्दाश्चसुखोवायुःप्रदक्षिणः । पथिवेश्मप्रवेशेतुविद्यादारोग्यलक्ष-
णम् ॥ ७७ ॥

सुगंधित पदार्थ, सुन्दर वर्णवाले श्वेत पदार्थ, मीठे रस, मृग, पक्षी और मनुष्योंकी शुभवाणी, छत्र, ध्वजा और पताकाका ऊपरको उठाना, भेरी और मृदंग आदिका शब्द, शंखध्वनि, पुण्याहवाचन आदिका मधुरस्वर, वेदाध्ययनका शब्द, सुन्दर सुखदायी दहिनी ओरका पवन यह सब शकुन वैद्यको रोगीके घरको जातेहुए या रोगीके घरमें प्रवेश करते हुए होना रोगीकी आरोग्यताका लक्षण जानना चाहिये ॥ ७५ ॥ ७६ ॥ ७७ ॥

मङ्गलाचारसम्पन्नःसातुरोवैश्मकोजनः । श्रद्दधानोऽनुकूलश्चप्रभू-
तद्रव्यसंग्रहः ॥ ७८ ॥ धनैश्वर्य्यसुखावाप्तिरिष्टलाभःसुखेनच ।
द्रव्याणांतत्रयोग्यानांयोजनासिद्धिरेवच ॥ ७९ ॥

रोगीके घरमें संपूर्ण मनुष्य मंगलाचारसे संपन्न हों और सब श्रद्धावान् हों और अनुकूल हों तथा चिकित्साके उपयोगी सब द्रव्य विधिवत् संग्रह किये हों और रोगी भी शुभगुण संपन्न हो एवं धन, ऐश्वर्य, सुख इनसे संपन्न हो और जिस वस्तुकी उस जगह इच्छा कीजाय वह सुखपूर्वक झट प्राप्त होसकती हो ऐसे स्थानमें वैद्य योग्य औषधियोंके द्वारा चिकित्सा करे तो शीघ्र सिद्धिको प्राप्त होता है ॥ ७८ ॥ ७९ ॥

गृहप्रासादशैलानांनागानांवृषभस्यच । हयानांपुरुषाणाञ्चस्वप्ने-

समधिरोहणम् ॥ ८० ॥ सोमार्काग्निद्विजातीनांगवांनॄणांयशस्वि-नाम् । अर्णवानांप्रतरणंवृद्धिःसम्बाधनिःसृतिः ॥ ८१ ॥

जो रोगी स्वप्नमें घर, महल, पर्वत, हाथी, बैल, अथवा घोडेके ऊपर चढे तथा चंद्रमा, सूर्य, अग्नि, ब्राह्मण और गौको देखे एवं यशस्वी पुरुषोंसे मिलाप करे, समुद्रको तैरकर पार हो किसी बडे भारी संकटमेंसे छूटे तो अवश्य आरोग्यताको प्राप्त होताहै ॥ ८० ॥ ८१ ॥

स्वप्नेदेवैःसपितृभिःप्रसन्नैश्चाभिभाषणम् । दर्शनंशुक्लवस्त्राणांह्रद-स्यविमलस्यच ॥ ८२ ॥ मांसमत्स्यविषामेध्यच्छत्रादर्शपरिग्रहः । स्वप्नेसुमनसाञ्चैवशुक्लानांदर्शनंशुभम् ॥ ८३ ॥

एवं स्वप्नमें देवता और पितरगणोंको प्रसन्न देखना और प्रसन्नतापूर्वक भाषण सुनना, सफेद वस्त्रोंका देखना, निर्मल तालावका देखना, मांस, मछली, विष और अपवित्र वस्तुओंको, तथा छत्री और दर्पणको ग्रहण करना, सफेद फूलोंको देखना यह स्वप्न रोगीके लिये शुभकारक होतेहैं ॥ ८२ ॥ ८३ ॥

अश्वगोरथयानश्चयानंपूर्वोत्तरेणच ।
रोदनंपतितोत्थानंद्विषताञ्चावमर्दनम् ॥ ८४ ॥

इसी प्रकार घोडा, गौ, और रथमें चढना तथा उनपर चढकर पूर्व या उत्तरकी दिशामें जाना, रोना, और शत्रुको जीतना यह सब स्वप्न शुभकारक होतेहैं ॥ ८४ ॥

### रोगमुक्तलक्षण ।

सत्त्वलक्षणसंयोगाभक्तिर्वैद्यद्विजातिषु ।
साध्यत्वंनचनिर्वेदस्तदारोग्यस्यलक्षणम् ॥ ८५ ॥

अब रोग मुक्तके लक्षणोंको कहते हैं । मन प्रसन्न होना, शरीरमें चैतन्यता प्रतीत होना, वैद्य और ब्राह्मणोंमें भक्ति होना, रोगमें साध्यता उत्पन्न होकर शरीरमें किसी प्रकारकी पीडा या ग्लानि न होना यह आरोग्यताके लक्षण हैं । अर्थात् जब मनुष्य रोगसे छूटकर आरोग्य होजाताहै तब उसके यह लक्षण होतेहैं ॥ ८५ ॥

आरोग्याद्बलमायुश्चसुखञ्चलभतेमहत् ।
इष्टांश्चाप्यपरान्भावान्पुरुषःशुभलक्षणः ॥ ८६ ॥

आरोग्य होनेसे मनुष्य बल आयु तथा महान् सुखके लाभको प्राप्त होताहै । तथा अन्य भी उत्तम २ भावोंको वह शुभलक्षण पुरुष प्राप्त होताहै ॥ ८६ ॥

तत्रश्लोकः ।

उक्तंगोमयचूर्णीयेमरणारोग्यलक्षणम् ।
दूतस्वप्नातुरोत्पातयुक्तिसिद्धिव्यपाश्रयम् ॥ ८७ ॥

यहां अध्यायके उपसंहारमें एक श्लोक है कि, इस गोमयचूर्णीय नामक अध्यायमें रोगीके मरनेके और आरोग्यताके लक्षणोका कथन कियागयाहै तथा दूत और स्वप्न और उत्पात तथा वैद्यकी सिद्धिके आश्रित लक्षणोंका कथन कियागयाहै ॥ ८७ ॥

भवतिचात्र ।

इतीदमुक्तंप्रकृतंयथातथातदन्ववेक्ष्यंसततंभिषग्विदा ।
तथाहिसिद्धश्चयशश्चशाश्वतंससिद्धकर्मालभतेधनानिच ॥ ८८ ॥

इति चरकसंहितायामिन्द्रियस्थानं समाप्तम् ॥

यहां यह श्लोक है कि, इस इन्द्रियस्थानमें जो संपूर्ण तत्त्व जिसप्रकार मनुष्यकी प्रकृति और विकृतिके विषयमें वर्णन कियागयाहै । वैद्यलोगोंको यह सब जिस २ प्रकार वर्णन कियागया है उसको जानकर इन संपूर्ण लक्षणोंको देखना चाहिये । इस प्रकार करनेसे वैद्यको सिद्धि और स्वच्छ यश तथा धनकी प्राप्ति होतीहै और वह सिद्धकर्मा होजाताहै ॥ ८८ ॥

इति श्रीमहर्षिचरकप्रणीतायुर्वेदसंहितायामिन्द्रियस्थाने टकसालनिवासिप० रामप्रसाद-वैद्योपाध्यायविरचित-प्रसादन्याख्यभाषाटीकायां गोमयचूर्णीयमिन्द्रिय नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

दोहा ।

मनुजनके जीवन मरण, विषयक पूरण ज्ञान ॥
जानाचाहैं भिषक जो, पढलें इन्द्रिय स्थान ॥ १ ॥
द्वादश अध्यायन विषे, ऋषिजन वाक्य विचार ॥
सो प्रसादनीयुत भयो, तिलकित भलेप्रकार ॥ २ ॥
वैद्यजननको चाहिये, राखैं नित निज ध्यान ॥
ऋषिप्रणीत इस तंत्रमें, पूरण पंचमस्थान ॥ ३ ॥

॥ इतीन्द्रियस्थानं पञ्चमम् ॥

# जाहिरात ।

## क्रय्य पुस्तकें-( वैद्यकग्रन्थाः ) ।

| नाम. | कीमत. |
|---|---|
| रसमंजरी-भाषाटीकासहित सर्वप्रकारके रस बनाने और धातु फूंकनेकी क्रिया .... .... .... .... ... .... | ॥।=) |
| शुभसंततियोगप्रकाश-भाषाटीकासमेत-कई ग्रन्थोंके आधारसे यह लोकोपकारक ग्रन्थ निर्माण कियागयाहै इसके अनुसार वर्ताव करनेसे शरीर बलवान् होकर सन्ततिभी सदृढ और सतेज पैदा होगी .... | १) |
| तिब्बअकबर-हकीम अकबर अलीखां लिखित देवीप्रसाद जीसे हिन्दी-भाषामें अनुवादित छव्वीस अध्यायमें शिरसे पैरतक स्त्री पुरुष लडके आदिके संपूर्ण रोगोंकी उत्पत्ति निदान कारण स्वरूप लक्षण और यूनानीमतसे एक २ रोगोंपर सैकडों औषधियोंका उपचार ( चिकित्सा ) वर्णित है अपूर्व ग्रंथ वैद्यमात्रोंको उपयोगी है .... | ५) |
| * * आरोग्यशिक्षा-पं०मुरलीधर शर्मा राजवैद्य संकलित .... | ।-) |
| शरीरपुष्टिविधान-अर्थात् शरीरके सदा हृष्ट पुष्ट बलिष्ठ होनेकी विधि जिसमें प्रकीर्णाध्याय क्षीणाध्याय नपुंसकाध्याय जराध्याय संग्रहीताध्यायादिमें निदान और चिकित्सा पाकादि प्रकरण हैं .... | ।=) |
| ,, ,, तथा छोटा गुटका .... .... .... .... | ≡) |
| अजीर्णतिमिरभास्कर-भाषामें चौबे बयाखूबरामप्रसादकृत .... | ।=) |
| डाक्टरीचिकित्सासार-संक्षिप्त डाक्टरी निघंटु.... .... .... | ॥=) |
| डाक्टरीचिकित्सार्णव-प्रत्येक रोगोंका डाक्टरीमतसे और साथ २ देशी वैद्यकमतसे नाम लक्षण रोग निदान और उपाय आदि लिखेगये हैं डाक्टरी सीखनेको यह पुस्तक परमोपयोगी है .... | १॥) |
| वैद्यकरसराजमहोदधि-प्रथमभाग भाषामें मुन्शी भगवानप्रसादके शिष्य भगत भगवानदास कृत यूनानी हिकमत यूनानी दवा फकीरोंकी जडी बूटी और सन्तोंके पुस्तकोंका संग्रह है .... .... | ॥।) |